तस्माच्च विपर्यासात्सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य।
कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च॥ १९॥

**प्रश्न**—विवेकज्ञानमें उपयोगी आत्मा के धर्म क्या हैं?

**उत्तर**—पूर्वोक्त त्रिगुणत्वादि धर्मोंके विपर्ययरूप अत्रिगुणत्व-अविवेकित्व-अविषयत्व-असाधारणत्व-चेतनत्व तथा-अप्रसवधर्मित्व इन धर्मोंसे आत्मामें अग्रिम साक्षित्वादि धर्मोंकी सिद्धि होती है। जिनमेंसे चेतनता से आत्मामें साक्षिता और द्रष्टृता सिद्ध होती है, क्योंकि चेतन ही देखने वाला होता है न कि जड़, और साक्षी-( गवाह ) ही को विषय देखाये जाते हैं, जिसे विवादादि विषय दिखाया-(समझाया) जाता है वह साक्षी होता है, जैसे लोकव्यवहारमें वादी तथा प्रतिवादी दोनों अपने २ झगड़ेके विषयको गवाहके सामने रखते हैं, उसी तरह प्रकृति भी अपने चरित्र रूप विषय को पुरुषके सामने रखती है। इसलिये पुरुष भी साक्षी होता है। जड़ पदार्थ या विषयको विषय नहीं दिखाया जाता इसलिये चेतन होने से तथा अविषय होनेसे पुरुष साक्षी है, और इसलिये द्रष्टा देखने वाला भी है। इसी प्रकार अत्रिगुण होनेसे आत्मा ही में दुःखत्रयाभाव रूप कैवल्य स्वाभाविक सुखदुःखमोहाभावका कारण सिद्ध होता है। एवं अत्रिगुण होनेसे वह मध्यस्थ-है यह भी सिद्ध होता है, क्योंकि सुखी सुखसे सन्तुष्ट होता हुआ तथा दुःखी दुःखसे बुराई करता हुआ मध्यस्थ नहीं हो सकता इसलिये उन दोनोंसे रहित आत्मा ही मध्यस्थ या उदासीन कहा जाता है। इसी प्रकार विवेकी और अप्रसव-धर्मी होनेसे आत्मामें कर्तृत्वादि गुण नहीं हैं यह भी सिद्ध होता है॥ १९॥

तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम्।
गुणकर्तृत्वे च तथा कर्तेव भवत्युदासीनः॥ २०॥

**प्रश्न**—सांख्यमतसे कृतिको बुद्धितत्त्वका धर्म और चेतनता आत्मामें मानें तो 'मैं जानता हुआ यह कार्य करता हूँ' इस प्रतीति से प्राणिमात्रके अनुभवसे सिद्ध कृति तथा चैतन्य इन दोनों धर्मों को एकाधारता कैसे बनेगी?

**उत्तर**—जब पूर्वोक्त रीतिसे उक्त दोनों धर्म भिन्न २ आश्रयमें सिद्ध हो चुके तब 'मैं करता हूँ' यह प्रतीति भ्रमसे होती है, जिस भ्रमका कारण है पुरुष तथा प्रकृतिका संयोग, अर्थात् दोनोंका सन्निधान, इस प्रकृति तथा पुरुष के बिम्बप्रति-बिम्बभावहीसे जड़ भी लिङ्ग-महदादि सूक्ष्मान्त या बुद्धितत्त्व चेतन के ऐसा

प्रतीत होता है जिससे कृति के आधार-प्रकृतिमें 'मैं यह प्रतीति होती है', और सत्त्व, रज, तमो गुणात्मक प्रकृतिमें ही वास्तविक कर्तृत्व रहने पर भी प्रकृति तथा पुरुषके सन्निधान हीसे 'मैं करता हूँ' ऐसी उदासीन-आत्मामें प्रतीति होती है ॥२०॥

**पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य ।**
**पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः ॥ २१ ॥**

**प्रश्न**—इन दोनों का संयोग क्यों होता है ?

**उत्तर**—पुरुष और प्रधान इन दोनोंका संयोग दर्शन तथा कैवल्यके लिये होता है, अर्थात् भोग्य प्रधानके भोगात्मक दर्शनके लिये भोक्ता आत्माकी आवश्यकता है, तथा भोग्य प्रधानके साथ मिलकर आत्मा प्रधानके दुःखादि परिणामों को अपनेमें मानता हुआ कैवल्य की प्रार्थना करता है, और वह प्रकृति पुरुष भेदज्ञान रूप कैवल्य मुक्ति विना प्रधानके नहीं हो सकती इसलिये पुरुषको प्रधानकी आवश्यकता है । इस प्रकार दोनोंके कार्यमें दोनोंकी आवश्यकता होनेमें एक पङ्गु तथा एक अन्धेका दृष्टान्त है, कि जैसे बिना लंगड़ेके रास्ता नहीं दिखाई पड़ सकता इसलिये अन्धेको लंगड़ेकी, और बिना अन्धेके रास्ता चलना कठिन होनेसे लंगड़ेको अन्धेकी आवश्यकता है, इसी तरह प्रकृति तथा पुरुष इन दोनोंके कार्य बिना दोनोंके संयोगके नहीं हो सकते । उक्त भोग तथा अपवर्ग रूप दोनों कार्य भी प्रकृति तथा पुरुषके संयोगसे उत्पन्न सृष्टिके विना नहीं हो सकते इसलिये भोग तथा अपवर्गके लिये ही प्रकृति-पुरुष संयोगसे महदादि सृष्टि होती है ॥ २१ ॥

**प्रकृतेर्महांस्ततोऽहङ्कारस्तस्माद् गणश्च षोडशकः ।**
**तस्मादपि षोडशकात्पञ्चभ्यः पञ्च भूतानि ॥ २२ ॥**

**प्रश्न**—वह महदादि सृष्टिक्रम किस प्रकार है ?

**उत्तर**—सत्त्व-रज-तमो गुणात्मक प्रकृतिरूप मूल कारण से महत्तत्त्व ( बुद्धि ) और उससे अहङ्कार आविर्भूत होता है, इन दोनों का लक्षण आगे कहेंगे । और उस अहङ्कार ( अभिमान ) से ग्यारह इन्द्रिय तथा पांच सूक्ष्म तन्मात्रायें ऐसे सोलह पदार्थों का समूह पैदा होता है । और इन सोलहमें से पांच सूक्ष्म तन्मात्राओंसे पृथिव्यादि पांच महाभूत पैदा होते हैं । जिनमें केवल शब्द तन्मात्रासे शब्द गुणवाला आकाश, शब्द तन्मात्रा सहित स्पर्श तन्मात्रासे शब्द तथा स्पर्श गुणवाला वायु, शब्द स्पर्श तन्मात्रा सहित

रूपतन्मात्रासे शब्द स्पर्श रूप गुणवाला तेज, शब्दस्पर्शरूप तन्मात्रा सहित रस तन्मात्रासे शब्द स्पर्श रूप रस गुणोंका आधार जल और शब्द स्पर्श रूप रस तन्मात्रा सहित गन्ध तन्मात्रासे शब्द स्पर्श रूप रस गन्धवाली पृथिवी पैदा होती है ॥ २२ ॥

**अध्यवसायो बुद्धिर्धर्मो ज्ञानं विराग ऐश्वर्यम् ।**
**सात्त्विकमेतद्रूपं तामसमस्माद्विपर्यस्तम् ॥ २३ ॥**

इनमें प्रकृति ( अव्यक्त ) का सामान्य तथा विशेष लक्षण १०—१३ कारिकामें कह चुके हैं, इसलिए क्रमप्राप्त प्रथम व्यक्त—महत्तत्त्व का लक्षण करते हुए गुरुजी कहते हैं कि हे शिष्यों ! संसारमें व्यवहार करनेवाले सभी लोग पहिले ज्ञानेन्द्रियोंसे पदार्थोंका प्रत्यक्ष करनेके बाद 'यह ऐसा है ऐसा नहीं' इस प्रकार मनसे सङ्कल्प कर 'मैं इस कामका अधिकारी हूँ' ऐसा अभिमान करनेके बाद 'मुझे यह अवश्य करना है' ऐसा निश्चय कर बाद उस काममें प्रवृत्त होते हैं । इन चार प्रकारके व्यापारोंमें से जो यह अन्तिम कर्तव्यता-निश्चय है यही बुद्धितत्त्वका विशेष धर्म होनेसे इतर—व्यावर्तक लक्षण हो सकता है । उस बुद्धितत्त्वके विवेक-ज्ञानमें उपयोगी सात्त्विक तथा तामस आठ धर्म हैं, जिन्हें सांख्यमतमें भाव कहा गया है । जिनमें धर्म-ज्ञान-वैराग्य तथा ऐश्वर्य ये चार सात्त्विक बुद्धि धर्म हैं । जिससे ऐहिक तथा पारलौकिक सुख तथा मुक्ति होती है उसे धर्म कहते हैं । प्रकृति तथा पुरुषके भेदज्ञानको ज्ञान माना गया है । यतमान[1]—व्यतिरेक[2]—एकेन्द्रिय[3]—वशीकार[4] ऐसे चार प्रकारके वैराग्य हैं, जिनसे ऐहिक तथा पारलौकिक सभी प्रकारके विषयोंसे मनुष्यका चित्त हट जाता है । ऐश्वर्य भी एक बुद्धिकाही धर्म है जिससे अणिमा—लघिमा—गरिमा—महिमा—प्राप्ति—प्राकाम्य—वशित्व—ईशित्व इस प्रकारके आठ ऐश्वर्यों का आविर्भाव योगीके समान ज्ञानीको भी होता है । इन्हीं चारों बुद्धिधर्मोंके विपरीत अधर्म—अज्ञान—अवैराग्य-तथा अनैश्वर्य ये चार तामस बुद्धि धर्म कहे जाते हैं ॥ २३ ॥

**अभिमानोऽहङ्कारस्तस्माद् द्विविधः प्रवर्त्तते सर्गः ।**
**एकादशकश्च गणस्तन्मात्रः पञ्चकश्चैव ॥ २४ ॥**

**प्रश्न**—द्वितीय व्यक्त अहङ्कारका लक्षण क्या है ?

**उत्तर**—इन्द्रियोंसे प्रत्यक्ष करनेके बाद मनसे विचार कर 'इस काममें

मेरा ही अधिकार है, यह सब मेरे ही लिये है, जो कुछ हूँ सो मैं ही हूँ' इत्यादि रूपसे जो अभिमान प्राणिमात्र को होता है यही असाधारण धर्म होनेसे अहङ्कारका लक्षण है, इसीके अनुसार बुद्धि कर्त्तव्यका निश्चय करती है। इस अहङ्कारसे प्रकाशरूप इन्द्रिय-समुदाय तथा जड़रूप पांच सूक्ष्म-तन्मात्रायें ऐसे दो प्रकारके कार्य पैदा होते हैं ॥ २४ ॥

**सात्त्विक एकादशकः प्रवर्त्तते वैकृतादहङ्कारात् ।**
**भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभयम् ॥ २५ ॥**

**प्रश्न**—एक रूप अहङ्कारसे जड़ तथा प्रकाश रूप विरुद्ध कार्य कैसे पैदा होते हैं ?

**उत्तर**—एक अहङ्कारके सात्त्विक-राजस-तामस ऐसे तीन भेद हैं जिनमेंसे सात्त्विक-प्रकाशरूप अहङ्कारसे प्रकाशरूप इन्द्रिय, तथा तामस-जड़रूप अहङ्कारसे जड़ पञ्चतन्मात्रायें पैदा होती हैं ऐसा माननेसे उक्त दोष नहीं आता।

**प्रश्न**—जब सत्त्व तथा तम से ही सारे जड़ तथा प्रकाशरूप कार्य पैदा होते हैं तो रजोगुण व्यर्थ हो जायगा ?

**उत्तर**—यद्यपि राजस अहङ्कारका कोई दूसरा कार्य नहीं है तो भी सत्त्व तथा तमोगुणके स्वयं क्रियारहित होनेसे सामर्थ्य होने पर भी वे अपने २ कार्योंको नहीं कर सकते इसलिए जब रजोगुण चञ्चल होनेसे सत्त्व तथा तमोगुणको चलाता है तब वे अपने २ कार्योंको करते हैं, अतः सत्त्व तथा तमोगुणमें क्रियाको पैदा-करनेके कारण राजस अहङ्कार भी उक्त दोनों जड़ प्रकाशरूप कार्योंके उत्पत्तिमें कारण है यह मानना आवश्यक है ॥ २५ ॥

**बुद्धीन्द्रियाणि चक्षुःश्रोत्रघ्राणरसनस्पर्शनकानि ।**
**वाक्पाणिपादपायूपस्थान् कर्मेन्द्रियाण्याहुः ॥ २६ ॥**

उक्त दोनों प्रकारके कार्योंमेंसे सात्त्विक अहङ्कारके कार्य-ग्यारह प्रकाशरूप इन्द्रियोंमेंसे बाह्य-बाहरके दस इन्द्रिय इस प्रकार हैं-चक्षु (आँख), श्रोत्र (कान), घ्राण ( नाक ), रसन ( जीभ ), त्वग् ( शरीरका चमड़ा ), ये पाँच बाहरके विषयोंके ग्रहण करनेके कारण बाह्य ज्ञानेन्द्रिय हैं। और वाक्-जीभ ( बोलनेका इन्द्रिय ), पाणि ( हाथ ), पाद (पैर), पायु (गुदा), उपस्थ ( शिश्न ) ऐसे पांच बाहरके काम करनेके कारण बाह्य कर्मेन्द्रिय हैं। ये सब सात्त्विकाहङ्कारसे पैदा हुये

हैं इसलिये सात्त्विकाहङ्कारसे पैदा होना यही इन दसों बाह्येन्द्रियोंका सामान्य लक्षण है। ये सब आत्मरूप राजाके चिह्न होनेसे इन्द्रिय कहलाते हैं। बाह्य-विषयोंमें रूप शब्द इत्यादि पांच गुणोंका ज्ञान विना चक्षु इत्यादि पांच इन्द्रियोंको माने नहीं हो सकता इसलिये ज्ञानेन्द्रियोंको मानना आवश्यक है। वाक् आदि कर्मेन्द्रियोंके साधक कार्योंको २८ वीं कारिकामें कहेंगे॥ २६॥

**उभयात्मकमत्र मनः सङ्कल्पकमिन्द्रियञ्च साधर्म्यात्।**
**गुणपरिणामविशेषान्नानात्वं बाह्यभेदाश्च॥ २७॥**

**प्रश्न**—ग्यारहवें इन्द्रिय मनका लक्षण क्या है?

**उत्तर**—इन ग्यारह इन्द्रियोंमें मन नामका इन्द्रिय ज्ञानेन्द्रिय तथा कर्मेन्द्रिय दोनों स्वरूप है, क्योंकि चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रिय तथा वागादि कर्मेन्द्रिय दोनोंकी मनके आधारहीसे अपने २ विषयोंमें प्रवृत्ति होती है। इस मनका लक्षण है-सङ्कल्प विकल्प करना। अर्थात् बाह्येन्द्रियोंसे पदार्थों का सामान्य रूपसे प्रत्यक्ष होनेके बाद 'यह ऐसा है ऐसा नहीं' इस प्रकार अच्छी तरहसे विशेषण-विशेष्यभावका विवेचन मनही करता है इसलिये सङ्कल्प रूप विशेष धर्मसे मन भी 'एक उभयात्मक इन्द्रिय है' यह सिद्ध होता है।

**प्रश्न**—विशेष धर्म होनेसे मनको महत्तत्त्व तथा अहङ्कारके समान इन्द्रिय नहीं मानेंगे?

**उत्तर**—सात्त्विकाहङ्कारका कार्य होनेसे इसे भी इन्द्रिय मानना आवश्यक है।

**प्रश्न**—एक प्रकारके सात्त्विकाहङ्कारसे ग्यारह इन्द्रियां कैसे हुईं?

**उत्तर**—शब्द रूप इत्यादि प्रत्यक्षसिद्ध विलक्षण गुणोंके भोगको देनेवाले विचित्र २ अदृष्ट (भाग्य) की सहायताके भेदसे इन्द्रियरूप कार्यमें विलक्षणता मानना आवश्यक है, अर्थात् जिस प्रकार सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंके वैषम्यके भेदसे बाह्यपदार्थोंमें भेद है इसी तरह उक्त गुणोंके परिणाम रूप अदृष्ट-विशेषसे इन्द्रियों का भी भेद है, यह सिद्ध होता है॥ २७॥

**रूपादिषु पञ्चानामालोचनमात्रमिष्यते वृत्तिः।**
**वचनादानविहरणोत्सर्गानन्दाश्च पञ्चानाम्॥ २८॥**

**प्रश्न**—दस बाह्येन्द्रियोंके विशेष व्यापार क्या हैं?

**उत्तर**—चक्षुरादि ज्ञानेन्द्रियोंका अपने २ रूपादि विषयोंको सामान्य रूपसे

जानना ही विशेष व्यापार है, और पांच वाग् इत्यादि कर्मेन्द्रियोंका क्रमसे बोलना-लेना-चलना-मलत्याग-तथा उपभोग अपना २ विशेष व्यापार है ॥ २८ ॥

**स्वालक्षण्यं वृत्तिस्त्रयस्य सैषा भवत्यसामान्या ।**
**सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्या वायवः पञ्च ॥ २९ ॥**

**प्रश्न**—बुद्धि, अहङ्कार तथा मन इन तीन आन्तर ( भीतरी ) करणोंका विशेष व्यापार क्या है ?

**उत्तर**—बुद्धि अहङ्कार तथा मन इन तीन करणोंके अपने २ पूर्वोक्त लक्षण जैसे-महत्तत्त्वका निश्चय करना, अहङ्कारका अभिमान तथा मनका सङ्कल्प करना ही विशेष व्यापार है । परन्तु इन तीनों करणोंके व्यापार दो प्रकारके हैं, एक असाधारण-( विशेष ) दूसरा साधारण-( सामान्य ), जिसमें विशेष व्यापार पहिले कह चुके हैं, प्राण-अपान-व्यान-उदान-तथा अपान इन पांच भीतरी वायुओंको ही अन्तःकरणत्रयका साधारण व्यापार कहते हैं, क्योंकि जीवनादिद्वारा यह पांच वायु सारे करणोंके व्यापारके बीज हैं ॥ २९ ॥

**युगपच्चतुष्टयस्य तु वृत्तिः क्रमशश्च तस्य निर्दिष्टा ।**
**दृष्टे, तथाऽप्यदृष्टे त्रयस्य तत्पूर्विका वृत्तिः ॥ ३० ॥**

**प्रश्न**—पूर्वोक्त सारे करणोंके व्यापारोंका क्रम है या अक्रम ?

**उत्तर**—प्रत्यक्ष विषयके बाह्येन्द्रिय-मन-अहङ्कार तथा महत्तत्त्व इन चारोंका अक्रम तथा क्रमसे भी व्यापार होता है, जैसे अन्धेरेमें बिजलीका प्रकाश होते ही शेरको सामने देखकर एकदम सङ्कल्प-अभिमान-तथा निश्चय होजाते हैं जिससे देखने वाला झटसे हट जाता है । इसी प्रकार मन्द प्रकाशमें पहिले सामान्य रूपसे आगे उपस्थित विषयको जानकर सावधान होता हुआ 'यह हथियार लिये हुए चोर आरहा है' ऐसा मनमें समझकर यह मुझे ही मारने आरहा है ऐसा अभिमान कर निश्चय करता है कि मैं यहांसे हट जाऊं, इस प्रकार का तथा तीन भीतरी ऐसे चारों करणोंका क्रमसे भी व्यापार होता है । इसी प्रकार अप्रत्यक्ष विषयोंमें भी बाह्येन्द्रियोंको छोड़ कर तीन करणोंके युगपत्-( एकदम ) तथा क्रमसे व्यापार होते हैं, परन्तु वे प्रत्यक्षपूर्वक होते हैं क्योंकि अनुमिति-शाब्दबोध तथा स्मरण अप्रत्यक्ष पदार्थोंमें प्रत्यक्षपूर्वकही प्रवृत्त होते हैं अन्यथा नहीं, यह विशेष है ॥ ३० ॥

**स्वां स्वां प्रतिपद्यन्ते परस्पराकूतहेतुकां वृत्तिम्।**
**पुरुषार्थ एव हेतुर्न केनचित् कार्यते करणम्॥ ३१॥**

**प्रश्न**—पूर्वोक्त करणोंके व्यापार केवल करणोंसे नहीं हो सकते क्योंकि उनके सदा वर्त्तमान होनेसे सर्वदा उनके व्यापार होते रहेंगे, और 'यदि अकस्मात् होते हैं' ऐसा मानें तो करण—व्यापारोंका साङ्कर्य हो जायगा।

**उत्तर**—ये सब करण अपना २ व्यापार करते समय दूसरे करणोंके अपने २ व्यापारके सम्मुख होने रूप अभिप्रायको लेकर ही प्रवृत्त होते हैं इसलिये उनकी प्रवृत्तिमें परस्परका अभिप्राय कारण होनेसे व्यापारोंमें साङ्कर्य दोष नहीं आसकता, अर्थात् जैसे अपने २ छड़ी, तलवार इत्यादि शस्त्रास्त्रोंको लिए बहुतसे लुटेरे आदमी दूसरे लुटेरेको लूटनेके लिए इशारा कर पहिले छिपे रहते हैं बाद इशारा पाते ही अपने २ ही हथियारों द्वारा लूटना शुरू करते हैं न कि एक दूसरेके हथियारसे उसी तरह एक २ करण दूसरे करणोंके अभिप्रायसे ही अपने २ व्यापारोंको करते हैं इसलिए उक्त साङ्कर्य दोष नहीं आसकता।

**प्रश्न**—यह दृष्टान्त विषम है क्योंकि लुटेरे चेतन हैं इसलिए एक दूसरेके अभिप्रायसे लूटता है यह ठीक है परन्तु करण तो जड़ हैं इसलिए दूसरेके अभिप्रायसे अपने व्यापारमें प्रवृत्त कैसे हो सकते हैं इसलिए क्या इनका अधिष्ठाता व्यापारमें प्रवृत्त कराने वाला मानना चाहिये ?

**उत्तर**—भोग तथा अपवर्गरूप पुरुषार्थके कारण जड़ करणोंकी स्वयं प्रवृत्ति हो सकती है तो उनका प्रवर्त्तक चेतन है ऐसा माननेकी कोई आवश्यकता नहीं है, इस बातको स्वयं **'वत्सविवृद्धिनिमित्तम्'** इत्यादि ५७ वीं कारिकामें सिद्ध करेंगे॥

**करणं त्रयोदशविधं तदाहरणधारणप्रकाशकरम्।**
**कार्यं च तस्य दशधा हार्यं धार्यं प्रकाश्यञ्च॥ ३२॥**

**प्रश्न**—करण कौनसे हैं ?

**उत्तर**—बुद्धि, अहङ्कार तथा ग्यारह इन्द्रिय ऐसे तेरह सांख्यशास्त्रमें करण कहे जाते हैं, जिनमेंसे कर्मेन्द्रियोंका अपने-अपने विषयोंको ग्रहण करना, बुद्धि अहङ्कार मन इन तीनोंका प्राणादि वायुओंके द्वारा शरीरको धारण करना, तथा ज्ञानेन्द्रियोंका अपने २ विषयको प्रकाशित करना व्यापार है।

**प्रश्न**—व्यापार (क्रिया)के सकर्मक होनेसे वे कर्म (कार्य) कौनसे और कितने हैं।

**उत्तर**—इस तीन प्रकारके क्रियाके हार्य-धार्य-प्रकाश्य ऐसे तीनों कार्य दस २

प्रकारके होते हैं, क्योंकि कर्मेन्द्रियोंके ग्रहणयोग्य, वचन-आदान इत्यादि विषय लौकिक तथा अलौकिक इस भेदसे दो प्रकारके होनेसे दस प्रकारके होते हैं। तथा बुद्धि, अहङ्कार, मन इन तीनोंके धारणयोग्य-शरीरादिक कार्य पृथिवी आदि पांच महाभूतोंसे पैदा हुये हैं जो लौकिक तथा अलौकिक भेदसे दो प्रकारके होनेसे धार्य कार्य भी दश प्रकारका है, इसी प्रकार ज्ञानेन्द्रियोंसे प्रकाश करने योग्य—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ऐसे पांच विषय भी दिव्य तथा अदिव्य इन दो भेदों से दो प्रकारके होनेसे दस प्रकारके हैं॥ ३२॥

**अन्तःकरणं त्रिविधं दशधा बाह्यं त्रयस्य विषयाख्यम्।**
**साम्प्रतकालं बाह्यं त्रिकालमाभ्यन्तरं करणम्॥ ३३॥**

**प्रश्न**—इन तेरह करणोंमें अवान्तर भेद कितने हैं?

**उत्तर**—इन तेरहों करणोंमेंसे महत्तत्त्व, अहङ्कार तथा मन ये तीन भीतरी करण हैं और ज्ञानेन्द्रिय तथा कर्मेन्द्रिय ये दस बाह्य करण हैं, जो तीनों भीतरी करणोंके सङ्कल्प, अभिमान तथा अध्यवसायरूप व्यापार करनेमें द्वार होते हैं, जिसमें से ज्ञानेन्द्रिय विषयके प्रत्यक्ष द्वारा तथा कर्मेन्द्रिय अपने-अपने व्यापारके द्वारा तीनों भीतरी करणोंके विषयमें प्रवृत्त होते हैं। इसी प्रकार बाह्य दस करण वर्त्तमान विषयमें प्रवृत्त होते हैं, और तीनों अन्तःकरण वर्त्तमान, भूत तथा भविष्य ऐसे त्रिकालविषयोंमें प्रवृत्त होते हैं, यह भी दोनों प्रकारके करणों की विशेषता है। अनुमान तथा शब्दकी सहायतासे भूत तथा भविष्य विषयमें और इन्द्रियोंकी सहायतासे वर्त्तमान विषयमें भी तीन अन्तःकरणों की प्रवृत्ति होती है॥

**बुद्धीन्द्रियाणि तेषां पञ्च विशेषाविशेषविषयाणि।**
**वाग्भवति शब्दविषया शेषाणि तु पञ्चविषयाणि॥ ३४॥**

**प्रश्न**—इनमेंसे बाह्यकरणरूप दस इन्द्रियोंके विषय क्या हैं?

**उत्तर**—इन दस इन्द्रियोंमेंसे पांच ज्ञानेन्द्रियोंके विशेष (स्थूल) पांच पृथिवी, जल इत्यादि तथा अविशेष (अतीन्द्रिय) पञ्च तन्मात्रा क्रमसे हमलोगोंके तथा योगियोंके प्रत्यक्ष विषय हैं। एवं पांच कर्मेन्द्रियोंसे वागिन्द्रिय शब्दका जनक होनेसे स्थूल शब्दको ही विषय करता है, सूक्ष्मरूप शब्द वागिन्द्रियका विषय नहीं होता क्योंकि वागिन्द्रिय तथा सूक्ष्मशब्द दोनों एक ही अहङ्कारके कार्य हैं। बाकीके हाथ, पैर, गुदा, उपस्थ इन चार कर्मेन्द्रियोंके पांच २ विषय होते हैं क्योंकि हाथ इत्यादिकोंके ग्रहण करने योग्य पदार्थ शब्दादि पञ्च स्वरूप हैं॥३४॥

**सान्तःकरणा बुद्धिः सर्वं विषयमवगाहते यस्मात्।**
**तस्मात् त्रिविधं करणं द्वारि द्वाराणि शेषाणि ॥ ३५ ॥**

**प्रश्न**—क्या अन्तःकरणोंकी अपेक्षासे बाह्येन्द्रियोंमें कोई विशेषता है?

**उत्तर**—है, क्योंकि मन तथा अहङ्कार सहित बुद्धि जिस कारण सभी बाह्य इन्द्रियोंसे प्राप्त किये विषयोंको पुरुषके भोगके लिए निश्चय करती है, इस कारण तीनों भीतरी करण द्वारि-प्रधान हैं और बाकीके दस बाह्य इन्द्रिय द्वार अप्रधान हैं, क्योंकि साक्षात् या परम्परासे बाह्येन्द्रियोंके द्वारा ही भीतरी करण विषयोंमें अपना २ व्यापार करते हैं ॥ ३५ ॥

**एते प्रदीपकल्पाः परस्परविलक्षणा गुणविशेषाः।**
**कृत्स्नं पुरुषस्यार्थं प्रकाश्य बुद्धौ प्रयच्छन्ति ॥ ३६ ॥**

**प्रश्न**—तीन भीतरी करणोंमें भी कोई विशेषता है?

**उत्तर**—तीनोंमें भी बुद्धि ही की प्रधानता है क्योंकि बत्ती, तेल, आग इनके समान परस्पर विरुद्ध भी सत्त्व, रज तथा तमो गुणके विकाररूप ये सब गुण विशेष परिणामरूप-मन बाह्येन्द्रिय अहङ्कारादिक अन्धकार निरासद्वारा रूपप्रकाशके लिये प्रदीपके समान मिलकर सारे आत्माके भोगयोग्य पदार्थोंको भोगके लिये बुद्धिको प्रकाशित कर देते हैं, जिस तरह ग्रामाध्यक्ष गृहस्थोंसे कर लेकर विषयाध्यक्षको और विषयाध्यक्ष सर्वाध्यक्षको और वह राजाको देता है, अर्थात् बाह्येन्द्रिय पदार्थों को प्रत्यक्ष कर मनको और मन सङ्कल्प कर अहङ्कारको और अहङ्कार अभिमानकर सब करणोंमें श्रेष्ठ-बुद्धिको विषयोंका समर्पणकर देते हैं इसलिये बुद्धि ही सब करणों में प्रधान है ॥ ३६ ॥

**सर्वं प्रत्युपभोगं यस्मात् पुरुषस्य साधयति बुद्धिः।**
**सैव च विशिनष्टि पुनः प्रधानपुरुषान्तरं सूक्ष्मम् ॥ ३७ ॥**

**प्रश्न**—तीन भीतरी करणोंमें से बुद्धि को ही क्यों विषयदिये जाते हैं, बुद्धि अहङ्कार या मनको विषयसमर्पण क्यों नहीं करती, अर्थात बुद्धि ही प्रधान क्यों?

**उत्तर**—पुरुषार्थ-भोग के प्रयोजक होनेसे उसका जो प्रत्यक्ष साधन है वही प्रधान हो सकता है, बुद्धि ही आत्माके साक्षात् भोगोंका साधन है क्योंकि उसीके निश्चयके अनुसार आत्माको भोग होता है इसलिये वही प्रधान है। जैसे सर्वाध्यक्ष-प्रधानमंत्री ही राजाके सब राजकार्योंका साधक होनेसे प्रधान होता है और बाकीके ग्रामाध्यक्ष इत्यादि उसके अङ्ग होते हैं, वैसे बुद्धि ही सारे आत्माके भोगों को

को सिद्ध कर देती है और विवेकज्ञानके समय वही प्रकृति आदि जड़ तथा चेतनकी विलक्षणताको ( जिसे जानना बहुत कठिन है ) बता देती है इसलिये तीनों अन्तःकरणोंमें भी बुद्धि ही प्रधान है ॥ ३७ ॥

**तन्मात्राण्यविशेषास्तेभ्यो भूतानि पञ्च पञ्चभ्यः ।**
**एते स्मृता विशेषाः शान्ता घोराश्च मूढाश्च ॥ ३८ ॥**

**प्रश्न**—पूर्वोक्त विशेष तथा अविशेष क्या हैं ?

**उत्तर**—सूक्ष्म शब्दादि पांच तन्मात्रा ही अविशेष हैं क्योंकि उनमें उपभोग योग्य शान्तत्वादि धर्म नहीं हैं । उन पांचोंसे स्थूल पांच पृथिवी आदि भूत पैदा हुए हैं, जिन्हें साङ्ख्यशास्त्रमें विशेष कहा गया है, क्योंकि इनमेंसे कोई २ सत्त्वप्रधान होनेसे शान्त, सुखदायक, प्रसन्न और लघु हैं, और कोई रजोगुण प्रधान होनेसे घोर तथा दुःखकर और कोई २ तम प्रधान होनेसे मोहको करनेवाले गुरु हैं इसलिये इनमें भोगकी योग्यता है ॥ ३८ ॥

**सूक्ष्मा मातापितृजाः सह प्रभूतैस्त्रिधा विशेषाः स्युः ।**
**सूक्ष्मास्तेषां नियता मातापितृजा निवर्तन्ते ॥ ३९ ॥**

**प्रश्न**—विशेष कितने हैं ?

**उत्तर**—ये विशेष सूक्ष्म ( लिङ्गशरीर ), मातापितृज ( स्थूल शरीर ) और प्रभूत ( पर्वत-वृक्षादि महाभूत ) ऐसे तीन प्रकारके हैं, जिनमेंसे सूक्ष्म तन्मात्रादिकोंसे पैदा हुये सूक्ष्मशरीररूप विशेष नियत अर्थात् मुक्तिकाल तक रहते हैं, और मातापिताके खाये हुए अन्न रससे पैदा भये शुक्र तथा शोणित इत्यादिकोंसे पैदा हुये स्थूल शरीर और प्रभूतरूप दो विशेषोंकी निवृत्ति होती है अर्थात् इन दो विशेषोंका नाश हो जाता है ॥ ३९ ॥

**पूर्वोत्पन्नमसक्तं नियतं महदादिसूक्ष्मपर्यन्तम् ।**
**संसरति निरुपभोगं भावैरधिवासितं लिङ्गम् ॥ ४० ॥**

**प्रश्न**—सूक्ष्म शरीर क्या है तथा उसके धर्म क्या हैं ?

**उत्तर**—महत्तत्त्व, अहङ्कार, मन एकादश इन्द्रिय तथा पञ्चतन्मात्रा इनका समुदायरूप पूर्वोक्त सूक्ष्म शरीर आदि सृष्टिमें प्रधानसे प्रगट होता है, तथा **असक्त** नाम अव्याहत है जिससे उसका पत्थर तकमें प्रवेश होता है और **नियत** नाम प्रत्येक आत्मामें अलग २ है तथा **निरुपभोग** अर्थात् स्थूल शरीरके विना भोगमें असमर्थ है और धर्मादि आठ भावोंसे सम्बद्ध होता हुआ यही सूक्ष्मशरीर पूर्व २ स्थूल शरीरको छोड़ कर नये २ स्थूलशरीरोंको ग्रहण करता है ॥ ४० ॥

**चित्रं यथाश्रयमृते स्थाण्वादिभ्यो विना यथा छाया।**
**तद्वद्विना विशेषैर्न तिष्ठति निराश्रयं लिङ्गम् ॥ ४१ ॥**

**प्रश्न**—अहङ्कार तथा इन्द्रियसहित बुद्धिको ही संसारके भोग क्यों नहीं होते, तन्मात्रापर्यन्त पृथक् सूक्ष्म शरीर माननेकी क्या आवश्यकता है ?

**उत्तर**—जिस प्रकार विना आधारके चित्र नहीं हो सकता अथवा विना वृक्षादिकोंके छाया नहीं पड़ती, उसी प्रकार सूक्ष्मशरीरोंके विना आत्माका अनुमापक होनेसे लिङ्गपदसे ग्राह्य बुद्ध्यादि तेरह करण निराधार नहीं रह सकते, इसलिये सूक्ष्म शरीर मानना आवश्यक है ॥ ४१ ॥

**पुरुषार्थहेतुकमिदं निमित्तनैमित्तिकप्रसङ्गेन।**
**प्रकृतेर्विभुत्वयोगान्नटवद् व्यवतिष्ठते लिङ्गम् ॥ ४२ ॥**

**प्रश्न**—सूक्ष्म शरीरके संसरणका कारण और उसके संसारका प्रकार क्या है?

**उत्तर**—धर्मादिरूप निमित्त और धर्मादिकोंसे होने वाले स्थूल शरीरादिरूप कार्य इन दोनोंके सम्बन्धसे भोग तथा अपवर्गरूप पुरुषार्थके लिए प्रकृतिकी व्यापकताके सामर्थ्यसे यह सूक्ष्म शरीर नटके समान व्यापार करता है, अर्थात् जैसे नट कभी राम कभी कृष्ण बनकर उनके चरित्रोंको दिखाता है उसी तरह यह सूक्ष्म शरीर भी देवता, मनुष्य इत्यादिकोंके स्थूल शरीरको धारण कर संसारमें गमनागमन करता रहता है ॥ ४२ ॥

**सांसिद्धिकाश्च भावाः प्राकृतिका वैकृतिकाश्च धर्माद्याः।**
**दृष्टाः करणाश्रयिणः कार्याश्रयिणश्च कललाद्याः ॥ ४३ ॥**

**प्रश्न**—सूक्ष्म शरीरके वर्णनमें बतलाये हुए भाव पदार्थ क्या हैं ?

**उत्तर**—जो धर्मादि आठ भाव सांसिद्धिक अर्थात् स्वाभाविक हैं, वे ही प्राकृतिक साथ पैदा हुये या जबतक आधार पदार्थ है तब तक रहनेवाले हैं, जैसे महत्तत्व अहङ्कार इत्यादि, पर गौडपादाचार्यके मतसे साथ पैदा हुए कर्मादिभाव सांसिद्धिक होते हैं और बुद्धितत्त्वके साथ जिनके शरीर पैदा हुए हैं ऐसे सनकादि सिद्धोंके प्रकृतिसे पैदा हुए भाव प्राकृत होते हैं। और उपायोंके करनेसे पैदा हुये जैसे वाल्मीकि आदिकोंके धर्मादि भाव जो असांसिद्धिक हैं वे ही वैकृत बोले जाते हैं या जो भाव कभी २ रहते हैं वे वैकृत होते हैं। धर्मादिभाव मुख्यतः बुद्धितत्त्वरूप करणमें रहते हैं, पर धर्मादि भावोंसे पैदा हुई कलल, बुद्बुद इत्यादि अवस्था भी भाव कही जाती है, इसी आशयसे मूलमें कहा है

**'कार्याश्रयिणश्च कललाद्याः'** अर्थात् धर्मादिभावोंसे पैदा हुई गर्भमें रहने वाले प्राणियोंकी कलल, बुद्बुद, मांसपेशी इत्यादि अवस्था तथा गर्भसे बाहर निकलनेके बाद कौमार-यौवन-वार्द्धक्यादि अवस्थारूप भाव कार्य-स्थूल शरीरमें रहते हैं ॥

**धर्मेण गमनमूर्ध्वं गमनमधस्ताद्भवत्यधर्मेण ।**
**ज्ञानेन चापवर्गो विपर्ययादिष्यते बन्धः ॥ ४४ ॥**

**प्रश्न**—किस २ निमित्तका कौन २ विशेष नैमित्तिक है ?

**उत्तर**—धर्मरूप निमित्तसे स्वर्गादि लोकमें गमन होता है अर्थात् देवादि शरीररूप कार्य प्राप्त होता है, और अधर्म निमित्तसे भूतल इत्यादि नीचेके लोगोंमें गमन होता है अर्थात् मृत्युलोकमें पशु इत्यादि शरीर तथा नरकमें नारकीय शरीररूप कार्य होता है। और ज्ञानरूप निमित्तसे अपवर्ग ( मुक्ति ) रूप कार्य होता है तथा अज्ञानसे बन्धनरूप कार्य होता है ॥ ४४ ॥

**वैराग्यात्प्रकृतिलयः संसारो भवति राजसाद्रागात् ।**
**ऐश्वर्यादविघातो विपर्ययात् तद्विपर्यासः ॥ ४५ ॥**

इसी प्रकार पूर्वोक्त केवल वैराग्य रूप निमित्तसे प्रकृति महतत्त्व इत्यादिकोंको आत्मा समझकर उपासना करनेसे उन्हींमें लयरूप कार्य होता है, अर्थात् रजो-गुणके कार्य राग, प्रेम, काम, क्रोध इत्यादि निमित्तोंसे संसार रूप कार्य तथा पूर्वोक्त अणिमादि आठ ऐश्वर्यरूप निमित्तसे इच्छा की रुकावट न होना, अर्थात् चाहे जिस किसी लोकमें जानेकी इच्छाका नाश न होना-कार्य होता है, और उक्त ऐश्वर्योंके न होनेसे इच्छाका नाश होना ही कार्य होता है ॥ ४५ ॥

**एष प्रत्ययसर्गो विपर्ययाशक्तितुष्टिसिद्ध्याख्यः ।**
**गुणवैषम्यविमर्दात् तस्य च भेदास्तु पञ्चाशत् ॥ ४६ ॥**

यह पूर्वोक्त निमित्त तथा नैमित्तिकोंका भेद बुद्धितत्त्वकी ही सृष्टि है, जिसके संक्षेपमें विपर्यय-अशक्ति-तुष्टि और सिद्धि ऐसे चार भेद हैं, जिनमें विपर्यय, नाम, अज्ञान या अविद्या तथा पूर्वोक्त करणोंके विनाशसे होने वाली अशक्ति ( असामर्थ्य )-ये दो बुद्धिके धर्म हैं, इसी प्रकार तुष्टि तथा सिद्धि भी बुद्धिके ही धर्म हैं जिनका आगे विस्तारसे वर्णन करेंगे। इनमेंसे विपर्यय, अशक्ति तथा तुष्टि इन तीनोंमें पूर्वोक्त आठ बुद्धिके धर्मादि भावोंमेंसे ज्ञानको छोड़ कर सातका, तथा सिद्धिमें ज्ञानका अन्तर्भाव हो जाता है। परन्तु इस संक्षिप्त चार भेदोंका-सत्त्व, रज तथा तम इन तीन गुणोंमेंसे एक २ या दो २ गुणोंके अधिक बलवान् होने तथा एक

एक या दो २ गुणोंका कम बल होनेसे जो वैषम्य होता है जिससे एक एक या दो दो के अभिभव ( तिरस्कार ) होनेके कारण गुणोंके पचास भेद होते हैं ॥४६॥

**पञ्च विपर्ययभेदा भवन्त्यशक्तिस्तु करणवैकल्यात् ।**
**अष्टाविंशतिभेदा तुष्टिर्नवधाऽष्टधा सिद्धिः ॥ ४७ ॥**

**प्रश्न**—पचास विस्तृत बुद्धिसर्गोंके भेद कौनसे हैं ?

**उत्तर**—जो अज्ञानरूप विपर्यय संसारका मुख्य बीज है जिसके **अविद्या-अस्मिता-राग-द्वेष** तथा **अभिनिवेश** ऐसे पांच भेद हैं, उन्हें सांख्यशास्त्रमें क्रमसे **तम, मोह, महामोह, तामिस्र** तथा **अन्धतामिस्र** कहते हैं । ये पांच विपर्ययके भेद हैं । और बुद्धितत्त्व तथा ग्यारह इन्द्रिय रूप करणोंकी विकलतासे होने वाली अशक्ति अठ्ठाइस प्रकारकी और तुष्टि नव प्रकारकी तथा सिद्धि आठ प्रकार की है ॥

**भेदस्तमसोऽष्टविधो मोहस्य च दशविधो महामोहः ।**
**तामिस्रोऽष्टादशधा तथा भवत्यन्धतामिस्रः ॥ ४८ ॥**

**प्रश्न**—इनमेंसे पांच प्रकारके विपर्ययोंके अवान्तर-भीतरी भेद कितने हैं ?

**उत्तर**—प्रकृति, महत्तत्व, अहङ्कार तथा पांच सूक्ष्म तन्मात्रा रूप आठ अनात्म पदार्थोंके आत्मज्ञानरूप अविद्याको सांख्योंने तम कहा है इसके आठ पदार्थ विषय होनेसे यह तम आठ प्रकारका होता है । अणिमादि रूप आठ प्रकारके ऐश्वर्यको पाकर 'मैं सिद्ध हूँ' इस प्रकारके आत्मामें अहंभाव रूप अभिमानको योगदर्शनमें अस्मिता कहा है उसीको सांख्यमतमें **'मोह'** कहा जाता है, इसके भी आठ प्रकारके ऐश्वर्य विषय होनेसे आठ भेद हैं । लौकिक तथा अलौकिक दो प्रकारके शब्द, स्पर्श आदि पांच विषयोंमें चित्तकी आसक्तिको योगदर्शन में **राग** तथा सांख्यमें महामोह माना है, इसके दस विषय होनेसे दश भेद हैं । दूसरे पुरुषसे भोगे जाने वाले दिव्य अदिव्य भेदसे दस, पांच शब्दादि विषय तथा आठ प्रकारके अणिमादि ऐश्वर्योंमें बुराईको द्वेष कहते हैं जिसे सांख्यमें **तामिस्र** कहा गया है, यह दश विषय तथा आठ ऐश्वर्योंमें होता है इसलिये इसके अठारह भेद हैं । जब देवतादि सात्त्विक प्राणी आठ प्रकारके अणिमादि ऐश्वर्यको पाकर दिव्यादिव्य दस शब्दादि विषयोंको भोगते हैं तो दैत्यादि तामस प्राणी उनका घात न करे ऐसा उन्हें भय होता है । इसी भयको **अभिनिवेश** या **'अन्धतामिस्र'** कहते हैं इसके भी पूर्वोक्त अठ्ठारह विषय होनेसे अठ्ठारह भेद हैं । इस प्रकार सब मिलकर विपर्ययके बासठ भेद हैं ॥ ४८ ॥

**एकादशेन्द्रियवधाः सह बुद्धिवधैरशक्तिरुद्दिष्टा ।**
**सप्तदश वधा बुद्धेर्विपर्ययात् तुष्टिसिद्धीनाम् ॥ ४९ ॥**

**प्रश्न**—अशक्तिके अठ्ठाइस भेद कौनसे हैं ?

**उत्तर**—१ बाधिर्य ( बहिरापन ) २ कुण्ठता ( स्पर्शन शक्तिका नाश ) ३ अन्धत्व ( अन्धापन ) ४ जडता ( जिह्वाशक्तिका नाश ) ५ अजिघ्रता ( घ्राणेन्द्रियकी विकलता ) ६ मूकता ( गूंगापन ) ७ कौण्य (लूलापन) ८ पङ्गुत्व ( लंगड़ापन ) ९ क्लैव्य ( नपुंसकता ) १० उदावर्त्त ( पुरीषशक्तिका नाश ) तथा ११ मन्दता ( मानसिकशक्तिका नाश ) ऐसे ग्यारह इन्द्रियवध हैं जिनसे बुद्धिवध-होनेके कारण ग्यारह प्रकारके और नौ प्रकारकी तुष्टिके तथा आठ प्रकारकी सिद्धिके विपर्यय-( विपरीतता ) से होने वाले स्वरूपसे बुद्धिके वध सत्रह होते हैं इस प्रकार सब मिलाकर अठ्ठाइस बुद्धिके वधोंको ही सांख्यशास्त्रमें अठ्ठाइस प्रकारकी अशक्ति माना गया है ॥ ४९ ॥

**आध्यात्मिकयश्चतस्त्रः प्रकृत्युपादानकालभाग्याख्याः ।**
**बाह्या विषयोपरमात्पञ्च नव तुष्टयोऽभिमताः ॥ ५० ॥**

**प्रश्न**—तुष्टिके नौ भेद कौनसे हैं ।

**उत्तर**—चार प्रकारकी-प्रकृति, उपादान, काल तथा भाग्य नामकी आध्यात्मिक

**उत्तर**— चार प्रकारकी-प्रकृति, उपादान, काल तथा भाग्य नामकी आध्यात्मिक
( भीतरी तत्वोंके विषयमें होनेवाली ) तथा पांच प्रकारके विषयोंमें उपरति होनेसे पांच प्रकारकी बाह्य ऐसी नौ प्रकारकी तुष्टि है । (१) जिनमेंसे प्रकृत्यादिकोंसे भिन्न आत्मतत्त्वके साक्षात्कारसे मुक्ति अवश्य होती है परन्तु वह साक्षात्कार प्रकृतिका ही परिणाम होनेसे प्रकृतिसेही हो जायगा, उसके लिये ध्यानादिकोंकी क्या आवश्यकता है ? ऐसा समझ कर ध्यानादि यत्न छोड़नेको **प्रकृति** तुष्टि कहते हैं, जिसकी **'अम्भ'** ऐसी भी संज्ञा सांख्यशास्त्रमें कही है । (२) और जिसे केवल प्रकृतिसे ही उक्त साक्षात्कार नहीं हो सकता यदि हो तो प्रकृतिके सर्वसाधारण होनेसे सभीको होगा इसलिये संन्यास लेनेसे होगा, ध्यानादिकोंकी क्या आवश्यकता है ? ऐसा समझकर या किसीके उपदेशसे जो तुष्टि होती है, उसे **उपादान** तुष्टि कहते हैं जिसकी **'सलिल'** ऐसी शास्त्रमें संज्ञा दी है । ( ३ ) और किसीको संन्यास लेने पर भी समय पूर्ण होने पर ही ज्ञानकी सिद्धि मिल सकेगी ऐसे उपदेशसे जो तुष्टि होती है उसे **काल** नामकी तुष्टि कहते हैं, जिसकी सांख्यमें **'मेघ** या **'ओघ'** ऐसी संज्ञा है । (४) समय पूरा हो या न हो भाग्यमें रहनेसे ही आत्म-साक्षात्कार

होता है ऐसा समझ कर भाग्य पर ही भरोसा रखनेसे जो तुष्टि होती है उसे **भाग्य** नामकी तुष्टि कहते हैं जिसका **'वृष्टि'** ऐसा शास्त्रमें नाम रक्खा गया है। ये चार 'प्रकृति भिन्न आत्मा है' ऐसा जान कर आलस्यादि कारणोंसे ध्यानादिक करनेमें प्रवृत्ति न होनेसे तुष्टि होती है इस कारणसे इन्हें **आध्यात्मिक** तुष्टि कहते हैं। इसी प्रकार आत्मासे भिन्न प्रकृत्यादि पदार्थोंको आत्मा समझ कर जो विषयोंसे उपरति ( वैराग्य ) से बाह्य तुष्टि होती है वह वैराग्यके कारण विषयोंके पांच होनेसे पांच प्रकारकी है। जैसे पांच वैराग्यके विषय हैं उसी तरह उपरति भी अर्जन ( पैदा करना ), रक्षण ( रक्षा करना ), क्षय ( नाश ), भोग ( उपभोग ) तथा हिंसा ( द्रोह ) इस प्रकार पांच दोषोंकी दृष्टिसे होती है। इसलिये भी यह तुष्टि पांच प्रकारकी है ( १ ) भीख मांगना, सेवा करना इत्यादि पैदा करनेके उपायोंमें बड़ा दुःख है ऐसा दोष समझ कर जो सन्तोष होता है उसे प्रथम **'पार'** नामक तुष्टि कहते हैं। (२) किसी तरह पैदा किये धन-संपत्तिकी चोर, डाकू इत्यादिकोंसे रक्षा करनेमें भी बड़ा कष्ट है यह दोष देख कर जो सन्तोष होता है उसे दूसरी **'सुपार'** नामकी तुष्टि कहते हैं। ( ३ ) किसी प्रकार रक्षा किये धनका भोगसे क्षय हो जायगा इस प्रकार विनाश दोष-दृष्टिसे जो तुष्टि होती है उसे **'पारापार'** ऐसा कहते हैं। ( ४ ) तथा विषयोंके भोगसे और भी तृष्णा बढ़ती जाती है और उनके न मिलनेसे कामी पुरुषको नाना प्रकारका दुःख ही होता है इस प्रकार भोगमें दोष-दृष्टिसे जो तुष्टि होती है उसे **'अनुत्तमांभ'** (५) तथा विना प्राणियोंके घात और डाहके विषयोंका भोग होना कठिन है इस प्रकार हिंसादोषके विचारसे जो सन्तोष होता है उस पांचवीं तुष्टिको **'उत्तमाम्भ'** ऐसा कहते हैं॥ ५० ॥

**ऊहः शब्दोऽध्ययनं दुःखविघातास्त्रयः सुहृत्प्राप्तिः।**
**दानं च सिद्धयोऽष्टौ सिद्धेः पूर्वोऽङ्कुशस्त्रिविधः॥ ५१॥**

**प्रश्न**—आठ प्रकारकी सिद्धियोंके भेद कौनसे हैं?

**उत्तर**—ऊह, शब्द, अध्ययन तथा तीन प्रकारके दुःखोंका विघात, सुहृत्प्राप्ति तथा दान ऐसी आठ सिद्धियां हैं। जिनमेंसे आध्यात्मिकादि त्रिविध दुःखोंकी विघात रूप तीन सिद्धियां मुख्य फल होनेसे मुख्य सिद्धियां हैं और बांकी पांच उनका साधन होनेसे गौण हैं। जिनमें विना उपदेशादिके पूर्वजन्मके अभ्यासके बलसे स्वयं विचारसामर्थ्य रूप सिद्धिको **ऊह** कहते हैं! जो दूसरेके सांख्य-

शास्त्रके पाठको सुनकर क्रियाकारकादिरूप पदसमुदायात्मक शब्दसे ज्ञान प्राप्त होता है उसे **शब्द** सिद्धि, तथा गुरुमुखसे शास्त्रके अर्थका ज्ञान होना **अध्ययन** नामकी सिद्धि कहलाती है। तथा दुःखविघातरूप सिद्धियां दुःखके तीन होनेसे तीन प्रकारकी हैं, यह प्रसिद्ध ही है। ज्ञानी मित्रकी प्राप्तिसे ज्ञान प्राप्त होता है इसलिये सुहृत्प्राप्ति तथा 'दैप् शोधने' इस धात्वर्थके अनुसार विवेक ज्ञानसे बाह्य तथा आभ्यन्तर शुद्धि अथवा धनदानसे भी ज्ञानी प्रसन्न होकर दान देता है इसलिये दान भी एक सिद्धि है। परन्तु वाचस्पति मिश्रने इन गौण पांच सिद्धियों में भी कारण-कार्य भावके अनुसार पहिले अध्ययन सिद्धि जो अक्षर-ज्ञानरूप है तथा उससे होने वाले अर्थज्ञानरूप शब्दसिद्धिका उसके बाद वर्णन कर बाद में ऊह रूप सिद्धि कही है, जिनमें पहिली दो श्रवण और ऊहको मनन कहा है और इनके बाद गुरु इत्यादि ज्ञानी मित्रकी प्राप्ति और अन्तमें विवेकज्ञान की शुद्धिरूप दान सिद्धि कही है।

इन आठ सिद्धियोंकी कारिकोक्त क्रमसे **तार १ सुतार २ तारतार ३ प्रमाद ४ मुदित ५ मोदमान ६ रम्यक ७ तथा सदामुदित ८** ऐसी सांख्य शास्त्रमें संज्ञायें बतलाई हैं। पूर्वोक्त चार प्रकारके विपर्ययादि बुद्धिसर्गोंमें से सिद्धिको छोड़ कर विपर्यय, अशक्ति तथा तुष्टि ये तीनों मुमुक्षुको त्याज्य हैं क्योंकि सिद्धिकी प्राप्तिमें प्रतिबन्धक हैं और सिद्धि ही प्राह्य है ॥ ५१ ॥

**न विना भावैर्लिङ्गं न विना लिङ्गेन भावनिर्वृत्तिः ।**
**लिङ्गाख्यो भावाख्यस्तस्माद् द्विविधः प्रवर्त्तते सर्गः ॥ ५२ ॥**

**प्रश्न**—भोगरूप पुरुषार्थ विना विषयोंके नहीं हो सकता इसलिये आकाशादि पांच जड़ पदार्थों की सृष्टि मानना ठीक है परन्तु प्रकाशरूप अतीन्द्रिय महत्तत्वादि अतीन्द्रिय पदार्थोंकी सृष्टि क्यों मानी जाय ?

**उत्तर**—विना भाव-विषयोंके लिङ्ग-महत्तत्वादि अतीन्द्रिय पदार्थ भोगके साधक नहीं हो सकते और महत्तत्त्वादि लिङ्ग पदार्थोंके विना विषयोंमें भोग साधनता नहीं आसकती अर्थात् विषय केवल अपने स्वरूपसे भोगके साधक नहीं हो सकते, यदि ऐसा हो तो सबको सब विषयोंके भोग होने लगेंगे, इसलिये विषयों का ज्ञान ही भोगका साधन मानना पड़ेगा और वह ज्ञान विना इन्द्रिय, अन्तःकरण इत्यादि अतीन्द्रिय पदार्थोंके नहीं हो सकता, इस लिये दोनोंकी आवश्यकता होनेसे अनुमित महत्तत्त्वादि पदार्थोंकी सृष्टि तथा इन्द्रियोंसे

प्रत्यक्ष होने वाले भाव—आकाशादि भूत पदार्थोंकी भी सृष्टि मानी गयी है ।।५२।।

**अष्टविकल्पो दैवस्तैर्यग्योनश्च पञ्चधा भवति ।**
**मानुष्यश्चैकविधः समासतो भौतिकः सर्गः ।। ५३ ।**

**प्रश्न**—भौतिक सृष्टि कितने प्रकार की है ?

**उत्तर**—१ ब्राह्म २ प्राजापत्य ३ ऐन्द्र ४ पैत्र ५ गान्धर्व ६ याक्ष ७ राक्षस तथा ८ पैशाच ऐसे आठ प्रकारकी देवजातिकी सृष्टि तथा पशु ( चौपायें-गाय आदि ) पक्षि ( पंख वाले गोध आदि ) सरीसृप ( सकरने वाले सांप आदि ) कीट ( कीड़े, मकोड़े आदि ) तथा स्थावर ( एक जगह रहने वाले पेड़ इत्यादि ) ऐसे पांच प्रकारकी तिर्यग्योनियोंकी सृष्टि और एक प्रकारकी मनुष्योंकी सृष्टि (१) ऐसी संक्षेपसे सब मिलाकर चौदह प्रकारकी भौतिक सृष्टि मानी गई है ।। ५३ ।।

**ऊर्ध्वं सत्त्वविशालस्तमोविशालश्च मूलतः सर्गः ।**
**मध्ये रजोविशालो ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तः ।। ५४ ।।**

**प्रश्न**—इस चौदह प्रकारकी विस्तृत भौतिक सृष्टिका संक्षेप क्या है ?

**उत्तर**—आठ प्रकारकी जो देव-सृष्टि भूलोकसे ऊपरी स्वर्गादि लोकमें है वह सत्त्वविशाल है, अर्थात् रज तथा तमके रहने पर भी उसमें सत्त्वगुण अधिक है, और नीचे गिरने वाली तिर्यग्योनिकी पांच जातियों में सत्त्व तथा रजके रहने पर भी तमोगुणकी अधिकताके कारण तमोगुण बहुत है, तथा भूलोकमें रहनेवाली एक प्रकारकी मनुष्य जातिकी सारी सृष्टिमें सत्त्व तथा तमके रहने पर भी धर्माधर्ममें अधिकतर प्रवृत्ति होनेके कारण रजोगुण अधिक होनेसे रजोगुण अधिक है । इसमें ब्रह्मासे लेकर वृक्षादिकों तक सारी सृष्टिका निवेश संक्षेपसे आ जाता है, अर्थात् लिङ्ग-सृष्टि और सूक्ष्म तन्मात्रा सृष्टि ऐसी दो प्रकारकी अभौतिक सृष्टि तथा पूर्वोक्त १४ प्रकारकी भौतिक सृष्टिका इसमें संग्रह होता है ।। ५४ ।।

**तत्र जरामरणकृतं दुःखं प्राप्नोति चेतनः पुरुषः ।**
**लिङ्गस्याविनिवृत्तेस्तस्मात् दुःखं स्वभावेन ।। ५५ ।।**

परन्तु हे शिष्यो ! इस प्रकारकी सारी सृष्टि सुखदायक है ऐसा जाननेसे मुक्तिमें उपयोगी वैराग्यरूप साधन उत्पन्न होता है, क्योंकि चेतन—प्रकाशरूप भी आत्मा पूर्वोक्त चतुर्दश लोकसृष्टि या शरीरादिकोंमें वृद्धावस्था, मरण इत्यादिकोंसे

---

(१) ब्राह्मण, क्षत्रिय इत्यादि अवान्तर भेदोंके हाथ, पैर इत्यादि अवयव-रचना समान होनेसे अलग नहीं कहा है ।

महत्तत्वादि लिङ्गोंकी निवृति न होनेके कारण या जब तक इनकी निवृत्ति नहीं होती तब तक-अनेक प्रकारके दुःखोंको प्राप्त करता है, इसलिए स्वभावतः सृष्टिमें दुःख ही है अर्थात् ज्ञानियोंके लिए सारा संसार दुःखरूप है, इसीलिए योगदर्शनमें कहा है **'परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्तिविरोधाच्च सर्वमेव दुःखं विवेकिनः'** ॥ अर्थात् बुढ़ौतीके दुःखसे तथा मरणके दुःखसे और बार २ जन्म लेनेके दुःखसे भी ज्ञानीके लिये सारा जगत दुःखमय है ॥ ५५ ॥

**इत्येवं प्रकृतिकृतो महदादिविशेषभूतपर्यन्तः ।**
**प्रतिपुरुषविमोक्षार्थं स्वार्थं इव परार्थ आरम्भः ॥ ५६ ॥**

परन्तु महत्तत्त्वसे लेकर महाभूत पर्यन्त यह सारी सृष्टि साङ्ख्यमतसिद्ध प्रकृतिहीसे बनी है न ईश्वरसे, न ब्रह्मसे, या अकारणभी नहीं है, अकारण माननेसे इस सृष्टिकी सदा सत्ताही रहेगी, या सदा अभावही। अपरिणामी होनेसे ब्रह्मका कार्यभी सृष्टिको नहीं माना जा सकता। ईश्वरको शरीर न होनेसे व्यापारके बिना 'ईश्वर भी अपने अधिष्ठानसे प्रकृतिके द्वारा जगतको बनाता है, यह भी नहीं हो सकता, क्योंकि देखनेमें आता है कि विना हाथ-पैर चलाये बढ़ई भी कुल्हाड़ीसे लकड़ीको काट नहीं सकता।

**प्रश्न**—यदि केवल प्रकृतिसे सृष्टि बनती हो तो उसके सदा ही प्रवृत्तिस्वभाव होनेसे सदा ही सृष्टिके रहनेसे किसीकी कभी मुक्ति न होगी?

**उत्तर**—जिस प्रकार भात चाहने वाला भात तैयार करनेके लिए रसोई बनानेमें प्रवृत्त होकर भात तैयार होनेपर उसे खाकर क्षुधासे निवृत्त होता है उसी तरह हर एक पुरुषोंको भोग देकर मुक्त करनेके लिए प्रवृत्त हुई प्रकृतिभी जिस पुरुषको मुक्त कर देती है उस पुरुषके लिए फिर भोग देनेके लिए प्रवृत्त नहीं होती अर्थात् प्रकृतिकी प्रवृत्ति स्वार्थके समान केवल परार्थ-पुरुषके लिये ही है ॥ ५६ ॥

**वत्सविवृद्धिनिमित्तं क्षीरस्य यथा प्रवृत्तिरज्ञस्य ।**
**पुरुषविमोक्षनिमित्तं तथा प्रवृत्तिः प्रधानस्य ॥ ५७ ॥**

**प्रश्न**—जड़ होनेसे प्रकृतिकी स्वयं प्रवृत्ति कैसे होगी?

**उत्तर**—जैसे जड़ होनेपर भी गायके थनसे दुग्धकी बछड़ेके जीने तथा बढ़नेके लिए ही स्वयं प्रवृत्ति होती है अर्थात् दूध गायके थनसे खुद बहने लगता है, उसी तरह जड़ प्रकृतिको भी हरएक पुरुषके संसार-बन्धनसे छुड़ानेके लिए भी स्वयं, प्रवृत्ति होती है ऐसा माननेमें कोई बाधक नहीं है।

**प्रश्न**—दूधकी प्रवृत्तिभी ईश्वरहीके प्रेरणासे होती है इसलिये विना चेतन के अधिष्ठानके प्रकृतिकी प्रवृत्ति नहीं हो सकती इसलिये ईश्वर मानना आवश्यक है ?

**उत्तर**—यह प्रश्न ठीक नहीं है क्योंकि परिपूर्ण कामनावाला ईश्वर विना प्रयोजन के सृष्टि करनेमें प्रकृतिको क्यों प्रवृत्त करेगा, सृष्टिके पहिले जीवोंको शारीरादिक न होनेसे दुःख न हो सकनेके कारण उसके हटानेके लिये ईश्वर करुणासे सृष्टि करानेमें प्रवृत्त होता है यह भी नहीं कहा जा सकता। परिपूर्णकाम होनेसे उसका कोई स्वार्थ भी सृष्टि करनेमें प्रयोजक नहीं हो सकता इसलिये स्वयं जड़ भी प्रकृति पुरुषार्थरूप प्रयोजनसे क्षीरादिकोंके समान प्रवृत्त होती है यही मानना उचित है ॥ ५७ ॥

**औत्सुक्यनिवृत्त्यर्थं यथा क्रियासु प्रवर्तते लोकः।**
**पुरुषस्य विमोक्षार्थं प्रवर्त्तते तद्वदव्यक्तम् ॥ ५८ ॥**

**प्रश्न**—चेतनके समान जड़में प्रयोजनके उद्देशसे प्रवृत्ति कैसे होगी, क्योंकि विना प्रयोजन किसीकी प्रवृत्ति नहीं होती ?

**उत्तर**—जैसे अपनी भात खानेकी उत्कट इच्छाको दूर करनेके लिये मनुष्य रसोई बनानेमें प्रवृत्त होता है, वैसे प्रकृति भी मुझे पुरुषार्थ करना है ऐसी इच्छा होनेपर उसके निवृत्त होनेके लिये पुरुषके मुक्तिरूप फलके लिये प्रवृत्त होती है, क्योंकि उसके सिद्धिके विना उस इच्छाकी निवृत्ति नहीं हो सकती, इसलिये केवल पदार्थ ही प्रकृतिकी प्रवृत्ति होती है ॥ ५८ ॥

**रङ्गस्य दर्शयित्वा विनिवर्त्तते नर्त्तकी यथा नृत्यात्।**
**पुरुषस्य तथाऽऽत्मानं प्रकाश्य विनिवर्त्तते प्रकृतिः ॥ ५९ ॥**

**प्रश्न**—इस प्रकार प्रवृत्ति होनेपर भी निवृत्ति कैसे होगी, यदि न हो तो पुरुष को मोक्ष न होगा ?

**उत्तर**—जैसे नर्त्तकी सभासदोंको हाव-भावके साथ नाच दिखानेके बाद इनाम पाकर स्वयं नाच दिखानेसे निवृत्त हो जाती है, वैसे ही प्रकृति भी सुख दुःखादि भोगके द्वारा पुरुषको अपना स्वरूप दिखाकर 'तू मुझसे भिन्न है, मैं तुझसे भिन्न हूँ' इस प्रकारके विवेक-ज्ञान होनेपर स्वयं निवृत्त हो जाती है जिससे वह पुरुष प्रकृति सम्बन्धके छूटनेसे मुक्त हो जाता है ॥ ५२ ॥

**नानाविधैरुपायैरुपकारिण्यनुपकारिणः पुंसः।**
**गुणवत्यगुणस्य सतस्तस्यार्थमपार्थकं चरति ॥ ६० ॥**

**प्रश्न**—परार्थ कार्य करनेमें भी अपना कोई स्वार्थ होता है परन्तु आत्मासे तो प्रकृतिका प्रत्युपकार ( उपकारका बदला ) देखनेमें नहीं आता ?

**उत्तर**—सत्त्व, रज, तमोगुण वाली अतएव परोपकारिणी प्रकृति सच्चित् स्वभाव होनेसे निर्गुण, इसलिये उपकार करनेमें असमर्थ ऐसे पुरुषके भोग तथा अपवर्ग रूप प्रयोजनको महत्तत्त्वादि रूप साधनोंसे विना अपने किसी स्वार्थ हीके किया करती है, अर्थात् गुणवानोंका यह स्वभाव ही है कि वे उपकारका बदला न चाहते हुए भी परोपकार किया करते हैं, इसलिये यह कोई नियम नहीं है कि स्वार्थके लिये ही उपकार किया जाता है ॥ ६० ॥

**प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भवति ।**
**या दृष्टाऽस्मीति पुनर्न दर्शनमुपैति पुरुषस्य ॥ ६१ ॥**

**प्रश्न**—जैसे नर्त्तकी नाच दिखानेके बाद इनाम पाकर उस समय नाचना छोड़ देती है पर फिर भी देखनेवालोंकी इच्छा होनेसे नाचनेमें प्रवृत्त होती है वैसे प्रकृति भी पुरुषको विवेकसे अपनेको दिखानेके बाद फिर क्यों न दिखायेगी, अर्थात् निवृत्त होनेपर भी उस पुरुषके लिये फिर प्रवृत्त क्यों न होगी ?

**उत्तर**—कैसे कोई पतिव्रता युवती-कुलाङ्गना असावधानीसे माथेपरका आंचल गिरनेके कारण पर पुरुषसे एकवार देखली जाय तो वह लज्जासे नीचे मुखकर हट जाती है और फिर इस प्रकार सावधान रहती है कि जिससे उसे फिर पर पुरुष देख न सके, वैसे ही अत्यन्त सुकुमार प्रकृति भी परमात्मा पुरुषसे ज्ञान दृष्टिसे एकबार भोगापवर्गके समय देखी हुई फिर उस पुरुषके दृष्टिगोचर नहीं होगी, अर्थात् विवेकज्ञानके प्रतिबन्धक होनेसे प्रकृतिकी उस पुरुषमें लज्जासे कुलाङ्गनाके समान प्रवृत्ति नहीं होती ऐसा मेरा मत है ॥ ६१ ॥

**तस्मान्न बध्यते नापि मुच्यते नापि संसरति कश्चित् ।**
**संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः ॥ ६२ ॥**

**प्रश्न**—तब तो पुरुषके मोक्षके लिये प्रकृतिकी प्रवृत्ति होती है यह कहना असङ्गत हो जायगा, क्योंकि साङ्ख्यमतमें आत्माके निर्गुण तथा अपरिणामी होने से उसे सुख दुःखादिकोंसे बन्धन नहीं हो सकता तो उससे छुटकारा होना भी असम्भव है, बन्धनसे छूटनेही को तो मोक्ष कहते हैं ?

**उत्तर**—जब कि आत्माको स्वाभाविक सुख-दुःखादिक नहीं है तब वस्तुतः वह न बंधता है, न छूटता है, न किसी पुरुषको संसार होता है, किन्तु अनेक पुरुषों

के सहारेसे रहनेवाली प्रकृति ही बुद्ध्यादिकोंके द्वारा बन्धनादिकोंको प्राप्त होती है, अर्थात् प्रकृतिके प्रथम परिणाम रूप बुद्धिमें हो बन्धनादिक वस्तुतः रहते हुए भी उसके सम्बन्धसे आत्मामें आरोप किये जाते हैं, इसलिये भ्रमसे आत्मामें बन्धन तथा मुक्तिका व्यवहार होता है ॥ ६२ ॥

**रूपैः सप्तभिरेव तु बध्नात्यात्मानमात्मना प्रकृतिः।**
**सैव च पुरुषार्थं प्रति विमोचयत्येकरूपेण ॥ ६३ ॥**

**प्रश्न**—यदि साङ्ख्यमतमें आत्माको प्रकृतिके सम्बन्धसे संसारबन्धन इत्यादिक होते हैं तो प्रकृतिको किस कारण होते हैं?

**उत्तर**—वह प्रकृति आत्माके भोग रूप कार्यके लिये बुद्धिरूप परिणामसे आत्माको धर्म-वैराग्य-ऐश्वर्य-अधर्म-अज्ञान-अवैराग्य-अनैश्वर्य-नामके पूर्वोक्त सात भावोंसे बन्धन करती है और मोक्षरूप कार्यके लिये ज्ञानरूप एकभावसे आत्माको संसारसे छुड़ा देती है, इससे यह सिद्ध होता है कि वैराग्यादिकोंके न रहते भी ज्ञानसे मुक्ति होती है और वैराग्यादिकोंसे प्रकृतिमें लय मात्र होता है ॥ ६३ ॥

**एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम्।**
**अविपर्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम् ॥ ६४ ॥**

**प्रश्न**—ज्ञानहीसे मुक्ति हो, पर वह ज्ञान किस साधनसे होता है तथा उसका क्या आकार है?

**उत्तर**—उक्त प्रकारसे साङ्ख्यशास्त्रसे कहे हुए पञ्चविंशति तत्त्वोंके ज्ञानके बार २ चिन्तनरूप, निदिध्यासनरूप अभ्याससे शुद्ध आत्मविषयक प्रत्यक्षात्मक कैवल्यनामकज्ञान पैदा होता है, अर्थात् निदिध्यासनकी सहायतासे मनहीसे आत्माका निर्विकल्पक प्रत्यक्ष होता है न कि अनुमान अथवा आगमसे। जिसका आकार है— **'नास्मि'** मैं कर्ता नहीं हूँ, अर्थात् मेरी आत्मा बुद्धिके कर्तृत्व धर्मसे शून्य है, तथा **'न मे'** मेरेमें दुःखादि धर्म नहीं हैं, और **'नाहम्'** मेरेमें अहङ्कारभी वास्तविक नहीं है, अथवा **'नास्मि'** इससे मेरेमें कोई क्रिया ( व्यापार ) नहीं है, क्रियाके न होनेसे **'नाहम्'** मेरा कहीं भी कर्तृत्व नहीं है, और इसीलिये **'न मे'** मेरी कहीं स्वामिता-[ प्रभुत्व ] नहीं है। इस आकारका **'अपरिशेषं'**—जिस ज्ञानके बाद और कुछ जानना बांकी नहीं रहता, अर्थात् अन्तिम, तथा **'अविपर्ययात्'**-संशय और मिथ्याज्ञान रूप ज्ञानके मैलेके दूर हो जानेसे, **'विशुद्ध'**-निर्मल, अर्थात् मिथ्याज्ञानकी वासनाको हटानेमें समर्थ मुक्तिको देनेवाला कैवल्यज्ञान पैदा होता है ॥ ६४ ॥

**तेन निवृत्तप्रसवामर्थवशात् सप्तरूपविनिवृत्ताम् ।**
**प्रकृतिं पश्यति पुरुषः प्रेक्षकवदवस्थितः स्वस्थः ॥ ६५ ॥**

और इस कैवल्य ज्ञानसे भोगापवर्गरूप कार्यको पैदा करनेसे **निवृत्त**—अर्थात् हटगई, तथा प्रकृति-पुरुषविवेक ज्ञानरूप तत्त्वज्ञानके सामर्थ्यसे धर्माधर्म इत्यादि सात भावरूप धर्मोंसे शून्य प्रकृतिको दर्शकके समान बैठा हुआ स्वरूपस्थित आत्मा शरीरके रहनेसे होनेवाली केवल सात्त्विक बुद्धिके बलसे देखता है, अर्थात् भेद-ज्ञानरूप तत्त्वज्ञान, अभेदज्ञानरूप मिथ्याज्ञानका नाश होनेके कारण मिथ्याज्ञानरूप कारणके न रहनेसे धर्माधर्मादि कार्योंसे रहित प्रकृतिको पुरुष देख लेता है ॥६५॥

**दृष्टा मयेत्युपेक्षक एको दृष्टाहमित्युपरमत्यन्या ।**
**सति संयोगेऽपि तयोः प्रयोजनं नास्ति सर्गस्य ॥ ६६ ॥**

**प्रश्न**—पुरुष तथा प्रकृतिके नित्य होनेके कारण उन दोनोंके संयोगका नाश न होनेसे प्रकृति अपने कार्योंको क्यों नहीं पैदा करेगी ?

**उत्तर**—उन दोनोंमें से एक आत्मा-मेरेसे भिन्न तथा अपने सम्बन्धसे पुरुष को बांधनेवाली प्रकृतिको-मैंने देख लिया ऐसा समझकर उससे हट जाता है, अर्थात् उसके भोग सम्बन्ध से दूर हो जाता है, और प्रकृतिभी मुझे इस आत्माने जानलिया ऐसा समझकर उससे हट जाती है इसलिये पूर्वोक्त योग्यताऽऽत्मक दोनोंके संयोगके रहने पर भी उस आत्माके सम्बन्धसे प्रकृतिके कार्य नहीं पैदा होते ॥ ६६ ॥

**सम्यग्ज्ञानाधिगमाद् धर्मादीनामकारणप्राप्तौ ।**
**तिष्ठति संस्कारवशाच्चक्रभ्रमवत् धृतशरीरः ॥ ६७ ॥**

**प्रश्न**—**'भिद्यते हृदयग्रन्थिः'** इत्यादि श्रुतिसे तत्त्वज्ञानके बाद ही यदि मुक्ति होती हो तो सारे कर्मों के नष्ट होनेसे शरीरादिकोंके न होनेके कारण आत्मा-को पूर्वोक्त प्रकृति दर्शन कैसे हो सकता है, क्योंकि ज्ञानमें शरीरादिक कारण होते हैं ?

**उत्तर**—मिथ्याज्ञान को नष्ट करनेमें समर्थ तत्त्वज्ञानके पैदा होनेसे प्रारब्ध कर्मोंसे भिन्न सञ्चित धर्माधर्म रूप कर्मोंके जले बीजके समान जल जानेके कारण अपने सुखदुःखादि फलोंको पैदा करनेका सामर्थ्य न होनेसे प्रारब्ध शरीरके पैदा करनेवाले अदृष्टके संस्कारसे प्रारब्ध शरीरके भोग समाप्त होने तक (१) ज्ञानीका

(१) क्योंकि प्रारब्ध कर्मोंका भोग ही से नाश होता है ।

शरीर कुम्हारके चक्रके चलानेको छोड़ने पर भी जैसा वह वेगसे कुछ देर तक घूमा करता है, वैसे ज्ञानी का शरीर भी रहता है, अर्थात् तत्त्वज्ञान होने पर कर्मोंका नाश होता है इसका तत्त्वज्ञानके प्रागभावके नष्ट होनेसे फल पैदा नहीं होता यह अर्थ है नकि प्रारब्ध शरीरादिकोंका नाश होना ॥ ६७ ॥

**प्राप्ते शरीरभेदे चरितार्थत्वात् प्रधानविनिवृत्तौ ।**
**ऐकान्तिकमात्यन्तिकमुभयं कैवल्यमाप्नोति ॥ ६८ ॥**

**प्रश्न**—यदि तत्त्वज्ञान होनेपरभी ज्ञानी रहता है तो उसे मुक्ति कैसे प्राप्त होती है ?

**उत्तर**—भोगसे प्रारब्ध कर्मोंका नाश होने पर शरीरका नाश होनेसे बुद्धि तत्त्वादि द्वारा जिसने भोग तथा अपवर्गरूप कार्य किया है ऐसे प्रकृतिके ज्ञानी आत्मासे हटने पर ( अर्थात् संयोगाभावरूप लय होने पर ) अवश्य होने वाले तथा जिसमें फिर दूसरा दुःख नहीं पैदा होता ऐसे दो प्रकारके कैवल्यको आत्मा प्राप्त करता है, अर्थात् प्रकृति तथा पुरुषके भेदज्ञानको प्रत्यक्ष देखने वाली आत्मा सारे दोषोंके क्षीण होनेसे भोगके द्वारा प्रारब्ध कर्मका क्षय होते ही उसके एकान्ति तथा आत्यन्तिक दुःखोंका नाश अवश्य हो जाता है, इस प्रकार ज्ञानीको मुक्ति होती है ॥ ६८ ॥

**पुरुषार्थज्ञानमिदं गुह्यं परमर्षिणा समाख्यातम् ।**
**स्थित्युत्पत्तिप्रलयाश्चिन्त्यन्ते यत्र भूतानाम् ॥ ६९ ॥**

हे शिष्यो ! इस प्रकारसे मुझसे कहा हुआ तथा मुक्तिको देनेवाला यह सांख्य-शास्त्रका ज्ञान जिसे मन्दबुद्धियोंको जानना कठिन है महर्षि कपिल मुनिसे वर्णित होनेके कारण प्रामाणिक है, इसलिए तुम विश्वास करो, जिस ज्ञानके लिए ही शास्त्रों-में प्राणिमात्र की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलयका वर्णन किया गया है ॥ ६९ ॥

**एतत्पवित्रमग्र्यं मुनिरासुरयेऽनुकम्पया प्रददौ ।**
**आसुरिरपि पञ्चशिखाय तेन च बहुधा कृतं तन्त्रम् ॥ ७० ॥**

**प्रश्न**—कपिल मुनिसे कहा हुआ यह सांख्यशास्त्रका रहस्य ईश्वरकृष्णने कैसे जाना ?

**उत्तर**—सब पापोंके नाशक होनेसे पवित्र, तथा सब पवित्रोंमें श्रेष्ठ इस सांख्यशास्त्रके ज्ञानका कपिल महर्षिने अपने शिष्य **आसुरि** मुनिको तथा उन्होंने

अपने शिष्य **पञ्चशिखाचार्य** को बड़ी दयासे उपदेश दिया और पञ्चशिखाचार्यने इस शास्त्रका शिष्य परम्परा द्वारा संसारमें बहुत प्रचार किया ॥ ७० ॥

**शिष्यपरम्परयाऽऽगतमीश्वरकृष्णेन चैतदार्याभिः ।**
**सङ्क्षिप्तमार्यमतिना सम्यग्विज्ञाय सिद्धान्तम् ॥ ७१ ॥**

**प्रश्न**—तो क्या ईश्वरकृष्णने भी पञ्चशिखाचार्यसे ही यह सांख्यज्ञान प्राप्त किया ?

**उत्तर**—पञ्चशिखाचार्यके शिष्य-परम्परासे इसे प्राप्त कर ज्ञानी पण्डित ईश्वरकृष्णने भी इस सांख्यशास्त्रका अच्छी तरह अध्ययन तथा अभ्याससे सिद्धान्त जान कर उसे आर्या छन्दमें बनाकर अपने शिष्योंको पढ़ाया ॥ ७१ ॥

**सप्तत्यां किल येऽर्थास्तेऽर्थाः कृत्स्नस्य षष्टितन्त्रस्य ।**
**आख्यायिकाविरहिताः परवादविवर्जिताश्चापि ॥ ७२ ॥**

इन सत्तर आर्याओंमें जो सांख्यशास्त्रके विषय लिखे हैं वे ही साठ प्रकारके सांख्य (१) शास्त्रके पदार्थोंके सम्पूर्ण विषय हैं इसलिए यह भी शास्त्र है नकि एक प्रकरण, पर इनमें सारे छ अध्यायोंमें लिखे गये सांख्यदर्शन सूत्रोंके समान कहानियां तथा अन्य दर्शनोंकी बातें नहीं लिखी गई हैं ॥ ७२ ॥

इति सांख्यकारिका-भाषानुवादः ।



---

( १ ) साठ पदार्थ इस प्रकार हैं—१ पुरुष, २ प्रकृति, ३ बुद्धि, ४ अहङ्कार, ५–७ तीन गुण, ८ पञ्च तन्मात्रा, ९ इन्द्रिय, १० पञ्चमहाभूत ( ये दश मौलिक पदार्थ हैं ) ११–१५ पांच प्रकारके विपर्यय, १६–२४ नौ प्रकारकी तुष्टि, २५–५२ अठ्ठाइस प्रकारकी अशक्ति, तथा ५३–६० आठ प्रकारकी सिद्धि ।

# सभाष्य-साङ्ख्यकारिका-विषयसूची

